## टिप्पणी- ३२

'देवी+गृहम्, पटु+हस्तम्' इत्यादि स्थलों में पाणिनीय व्याकरण के अनुसार इवर्णादि के स्थान में यकारादि आदेश प्राप्त ही नहीं होते, क्योंकि **''इको यणचि''** (पा० ६/१/१७) सूत्र में स्पष्टतया 'अच्' शब्द का पाठ किया गया है और 'ग्-ह्' आदि 'अच्' में नहीं आते। इसके अतिरिक्त **''तस्मिन्निति निर्दिष्टे पूर्वस्य, तस्मादित्युत्तरस्य''** (पा० १/१/६६, ६७) परिभाषासूत्र भी पठित हैं। कातन्त्रकार का सूत्र है-**''इवर्णो यमसवर्णे न च परो लोप्यः''** (१/२/८)। यहाँ 'स्वरे' शब्द का पाठ नहीं है। ऐसा होने पर यदि सवर्णव्यवहार स्वर के लिये ही मान लिया जाय, क्योंकि सवर्णसंज्ञा स्वरवर्णों की ही होती है, उस स्थिति में तो सवर्णसंज्ञक स्वरों से भिन्न अर्थात् असवर्ण स्वरों के परवर्ती होने पर यकारादि आदेश होंगे और व्यञ्जन वर्णों के पर में रहने पर नहीं। इस स्थिति में तो प्रकृत सूत्र की कोई आवश्यकता प्रतीत नहीं होती, परन्तु कुछ विद्वान् 'असवर्ण' शब्द का अर्थ करते हैं—स्वभावतः विसदृश (विषम)। इस अर्थ को स्वीकार कर लेने पर असवर्ण व्यञ्जन वर्ण के भी परवर्ती होने पर यकारादि आदेश प्राप्त हो सकते हैं, उनके वारणार्थ इस सूत्र को बनाना आवश्यक है।

इस सूत्र के कारण 'देवी+गृहम्' में **''इवर्णो यमसवर्णे न च परो लोप्यः''** (१/२/८) सूत्र से ईकार का यकारादेश, 'पटु+हस्तम्' में **''वमुवर्णः''** (१/२/९) सूत्र से उ को व् आदेश, 'मातृ+मण्डलम्' में **''रम् ऋवर्णः''** (१/२/१०) सूत्र से ऋ को र् आदेश, 'जले+पद्मम्' में **''ए अय्''** (१/२/१२) सूत्र से ए को अय् आदेश, 'रै+धृतिः' में **''ऐ आय्''** (१/२/१३) सूत्र से ऐ को आय् आदेश, 'वायो+गतिः' में **''औ आव्''** (१/२/१५) सूत्र से औ को आव् आदेश नहीं होता है।

व्याख्याकारों के अनुसार आचार्य शर्ववर्मा ने इस सूत्र की रचना केवल मन्दबुद्धि वाले शिष्यों के ही अवबोधार्थ की है। अतः इस पर आक्षेप नहीं किया जा सकता । यह भी ध्यातव्य है कि 'पित्र्यम्, गव्यम्, गव्यूतिः' आदि ऐसे शब्दों में भी सन्धि होती है, जिनमें व्यञ्जन वर्ण ही परवर्ती हैं। पाणिनीय व्याकरण में 'र्-अव्' आदेशों के विधानार्थ पृथक् सूत्र बनाये गये हैं। कलापव्याकरण में 'नञा निर्दिष्टमनित्यम्' (का० परि० सू० ३७) परिभाषा के बल से इस विधि को अनित्य मानकर रकारादि आदेश किये गये हैं।

सङ्गीतशास्त्र में पहले स्वरसंयोग हो जाने पर गीत के स्वरसन्धान का निषेध करके कलापव्याकरण की विधि के साथ पर्याप्त साम्य प्रस्तुत किया गया है।

**सन्धिप्रकरण-द्वितीय पाद**

**समाप्त**



# अथ सन्धिप्रकरणम् , तृतीयः पादः

## ३ २. कलापे प्रकृतिभावः

**ओदन्ता अ इ उ आ निपाताः स्वरे प्रकृत्या** (१/३/१) ।

*(दुर्गवृत्तिः)*

ओदन्ता निपाता: अ-इ-उ-आश्च केवला: स्वरे परे प्रकृत्या तिष्ठन्ति । नो अत्र, अहो आश्चर्यम् , अथो एवम् , अ अपेहि, इ इन्द्रं पश्य, उ उत्तिष्ठ इत्यादि। [ **पाठा०** - आ एवं किं मन्यसे, आ एवं नु तत् । एषामिति किम् ? नवाउ । अन्तग्रहणमकारादीनां केवलार्थम् । तेन चेति, इतीह, नन्विति, वेति। निपाता इति किम् ? पट इह, ईषतुः ,ऊषतुः , आटतुः ] ।

## [ हिन्दी-अनुवाद ] कलापव्याकरण में निपातों का प्रकृतिभाव

स्वर वर्णों के परे रहते 'ओकारान्त - अ - इ - उ - आ' निपातों का प्रकृतिभाव होता है । जैसे – 'नो अत्र, अहो आश्चर्यम् , अथो एवम् , अ अपेहि, इ इन्द्रं पश्य, उ उत्तिष्ठ' इत्यादि।

## ३ २. गान्धर्वे प्रकृतिभावः

**तीव्रमध्यमो निपातश्चासम्मिलितः प्रकृत्या** (१/३/१) ।

केनापि स्वरेणासम्मिलितस्तीव्रमध्यमस्वरो निपातरूपे प्रकृत्या तिष्ठति।

यथा – म

## [ हिन्दी-अनुवाद ] सङ्गीतशास्त्र में स्वर का प्रकृतिभाव

किसी भी अन्य स्वर से न मिले हुये तीव्र-मध्यम स्वर का निपात के रूप में प्रकृतिभाव होता है । यथा – म

## टिप्पणी- ३ ३

प्रकृतिभाव के विधान में दो पद्धतियाँ देखी जाती हैं। एक के अनुसार प्रगृह्यसंज्ञा करने के बाद प्रकृतिभाव किया जाता है तो दूसरी के अनुसार साक्षात् ही प्रकृतिभाव प्रवृत्त होता है। पाणिनीय व्याकरण में पहली पद्धति अपनाई गई है और कलापव्याकरण में दूसरी। समीक्षा करने पर कलापव्याकरण की ही प्रक्रिया में लाघव सिद्ध होता है और पाणिनीय प्रक्रिया में गौरव।

सङ्गीतशास्त्र में किसी भी अन्य स्वर से न मिले हुए तीव्र-मध्यम स्वर का निपात के रूप में प्रकृतिभाव स्वीकार किया गया है, उससे कलापशास्त्रीय उक्त विधान के साथ सादृश्य सिद्ध होता है।

## ३ ३. कलापे प्रकृतिभावः

**द्विवचनमनौ** (१/३/२) ।

*(दुर्गवृत्तिः)*

द्विवचनं यदनौभूतं तत् स्वरे परे प्रकृत्या तिष्ठति । औकाररूपं परित्यज्य रूपान्तरं प्राप्तमित्यर्थः । 'अग्नी एतौ, पटू इमौ, शाले एते, माले इमे' इत्यादि। [ **पाठा०** - द्विवचनमिति किम् ? चित्र न्वत्र । पर्युदासः किम् ? अयजावह्यावाम् । देवयोरत्र । अनौभूतमिति किम् ? तावत्र ] ।

### [ हिन्दी-अनुवाद ] कलापव्याकरण में द्विवचन का प्रकृतिभाव

स्वर के परे रहते औकाररूप को छोड़कर अन्य रूप को प्राप्त हुये 'ईकारान्त - ऊकारान्त - एकारान्त' द्विवचन का प्रकृतिभाव होता है । जैसे 'अग्नी एतौ, पटू इमौ, शाले एते, माले इमे' इत्यादि।

## ३ ३. गान्धर्वे प्रकृतिभावः

**सं द्वाभ्यामुच्चारितौ** (१/३/२) ।

सं सम्यक् प्रकारेण द्वाभ्याम् उच्चारितौ स्वरौ न कोऽपि व्यक्तमव्यक्तं द्वौ प्रकृत्या तिष्ठतः ।

### [ हिन्दी-अनुवाद ] सङ्गीतशास्त्र में दो के द्वारा उच्चरित स्वरों का प्रकृतिभाव

दो व्यक्तियों के द्वारा पूर्णरूप से उच्चरित दो स्वरों में से कोई भी व्यक्त या अव्यक्त नहीं होता, किं च उसका प्रकृतिभाव हो जाता है ।

## टिप्पणी- ३४

'अग्नी एतौ, पटू इमौ, शाले एते, माले इमे' इत्यादि स्थलों में 'अग्नि-पटु-शाला' और 'माला' शब्दों से प्रथमा-विभक्ति-द्विवचन 'औ' प्रत्यय के आने पर 'इ-उ' आदेश तथा सवर्णदीर्घ या गुण प्रवृत्त होता है। उनसे पर में स्वरादि सर्वनामों के रहने पर पाणिनीय व्याकरण के अनुसार पहले इनकी प्रगृह्यसंज्ञा होती है-**''ईदूदेद् द्विवचनं प्रगृह्यम्''** (पा० १/१/११) और तब **''प्लुतप्रगृह्या अचि नित्यम्''** (पा० ६/१/१२५) से प्रकृतिभाव।

कातन्त्र के अनुसार किसी संज्ञा के विना सीधे ही जो प्रकृतिभाव करके उक्त

रूपों की सिद्धि की जाती है, उससे लाघवप्रतीति स्पष्ट है। प्रकृतिभाव की व्यवस्था न होने पर 'अग्नी एतौ' में **"इवर्णो यमसवर्णे न च परो लोप्यः"** (१/२/८) से ई को य् आदेश, 'पटू इमौ' में **"वमुवर्णः"** (१/२/९) से ऊ को व् आदेश एवं 'शाले एते, माले इमे' में **"ए अय्"** (१/२/१२) सूत्र से ए को अय् आदेश हो जाता।

सूत्रस्थ 'अनौ' पद में 'नञ्' को पर्युदास मानने के कारण और पर्युदास के तद्भिन्न तत्सदृशग्राही होने से 'अयजावह्यावाम्' तथा 'देवयोरत्र' में प्रकृतिभाव नहीं होता है। ज्ञातव्य है कि वहि एवं ओस् प्रत्यय द्विवचन में होते हैं, परन्तु औ-रूप नहीं हैं। अतः इनके 'औ' से भिन्न सिद्ध होने पर भी 'औ' से सादृश्य उपपन्न नहीं होता। फलतः यहाँ प्रकृतिभाव की प्रवृत्ति भी नहीं होती। पर्युदास तथा प्रसज्यप्रतिषेध के क्रमिक लक्षण इस प्रकार हैं—

**प्राधान्यं तु विधेर्यत्र निषेधे चाप्रधानता।**
**पर्युदासः स विज्ञेयो यत्रोत्तरपदे न नञ्।।**
**अप्राधान्यं विधेर्यत्र प्रतिषेधे प्रधानता।**
**प्रसज्यप्रतिषेधोऽसौ क्रियया सह यत्र नञ्।।**

सङ्गीतशास्त्र में किसी भी अन्य स्वर से न मिले तीव्र-मध्यम स्वर का निपात के रूप में प्रकृतिभाव स्वीकार किया गया है, उससे कलापशास्त्रीय उक्त विधान के साथ सादृश्य सिद्ध होता है।

## ३४. कलापे प्रकृतिभावः

**बहुवचनममी** (१/३/३) ।

*(दुर्गवृत्तिः)*

बहुवचनं यदमीरूपं तत् स्वरे परे प्रकृत्या तिष्ठति । 'अमी अश्वाः, अमी एडकाः' इत्यादि।

[ **पाठा०** - बहुवचनमिति किम् ? अम्यत्र । अमीरूपमिति किम् ? त आहुः ] ।

**[ हिन्दी-अनुवाद ] कलापव्याकरण में अमीशब्दरूप बहुवचन का प्रकृतिभाव**

स्वर के परे रहते अमीरूप बहुवचन का प्रकृतिभाव होता है । जैसे – 'अमी अश्वाः, अमी एडकाः' इत्यादि।

## ३४. गान्धर्वे प्रकृतिभावः

**सं बहुभिस्तथा** (१/३/३) ।

सम्यक् प्रकारेण बहुभिरुच्चारितैः स्वरैस्तथा न कोऽपि व्यक्तमव्यक्तं सर्वे प्रकृत्या तिष्ठन्ति इत्यादि।

## [ हिन्दी-अनुवाद ] सङ्गीतशास्त्र में सभी स्वरों का प्रकृतिभाव

बहुत से व्यक्तियों द्वारा पूर्वतया उच्चारित बहुत स्वरों में से कोई भी स्वर व्यक्त या अव्यक्त नहीं होता, किन्तु उन सभी का प्रकृतिभाव हो जाता है ।

## टिप्पणी- ३५

१. पाणिनि के अनुसार 'अमी ईशा:' इत्यादि स्थलों में **''अदसो मात्''** (१/१/१२) से प्रगृह्यसंज्ञा और उसका **''प्लुतप्रगृह्या अचि नित्यम्''** (६/१/१२५) से प्रकृतिभाव होता है, जबकि कलाप के अनुसार विना ही प्रगृह्यसंज्ञा किये यहाँ प्रकृतिभाव निर्दिष्ट है। अत: प्रक्रिया की दृष्टि से कलापकार ने लाघव दिखाया है।

२. कलाप के सूत्र में बहुवचन का निर्देश स्पष्ट है, अत: प्रकृत सूत्र केवल 'अमी' में ही प्रवृत्त होता है, 'अमू' में नहीं। पाणिनि ने **''ईदूदेद् द्विवचनं प्रगृह्यम्''** (१/१/११) में द्विवचन का उल्लेख किया है, परन्तु **''अदसो मात्''** (१/१/१२) में नहीं। फलत: उससे 'रामकृष्णावमू आसाते' में भी प्रगृह्यसंज्ञा करनी पड़ती है। 'अमुकेऽत्र' में प्रगृह्यसंज्ञा न हो-एतदर्थ 'मात्' पद भी पढ़ना पड़ता है। कलाप में द्विवचन तथा बहुवचन शब्द का स्पष्ट उल्लेख है एवं बहुवचन के साथ 'अमी' रूप भी पठित है। जिससे 'अमुकेऽत्र' में प्रकृतिभाव होने का अवसर ही नहीं है। प्रकृतिभाव का विधान न होने पर यहाँ **''इवर्णो यमसवर्णे न च परो लोप्य:''** (१/२/८) से 'ई' के स्थान में 'य्' आदेश हो जाता है। 'अम्यत्र' में अमी शब्द बहुवचनान्त नहीं है। रोगार्थक 'अम' शब्द से 'इन्' प्रत्यय होने पर निष्पन्न 'अमी' शब्द को अत्र के साथ मिलाने पर उक्त सूत्र से यकारादेश हो जाता है।

## ३५. कलापे प्रकृतिभावः

**अनुपदिष्टाश्च** (१/३/४) ।

*(दुर्गवृत्ति:)*

ये चाक्षरसमाम्नायविषये व्यक्त्या नोपदिष्टा:, जात्या तु स्वरसञ्ज्ञिता:, प्लुतास्ते स्वरे परे प्रकृत्या तिष्ठन्ति । यथा – आगच्छ भो देवदत्त३ अत्र, तिष्ठ भो यज्ञदत्त३ इह ।

***दूराह्वाने गाने रोदने च प्लुतास्ते लोकतः सिद्धाः ।**

---

* दूराह्वान इत्यादि । ते चानियता एव नाटकेष्वपि दृश्यन्ते, अत इह प्लुतनियमो न कृत इति दुर्गसिंह:। किञ्च नाटकेष्वप्युपलभ्यन्ते, अत इह दूराद्धूतौ चेत्यादि प्लुतनियमो न कृत इति त्रिलोचन: ।

## [ हिन्दी-अनुवाद ] कलापव्याकरण में प्लुतों का प्रकृतिभाव

अक्षरसमाम्नाय में जो व्यक्ति के रूप में तो नहीं पढ़े गये, किन्तु जाति के रूप में जो माने जाते हैं, उन प्लुतों का स्वर के परे रहते प्रकृतिभाव हो जाता है। जैसे - 'आगच्छ भो देवदत्त३ अत्र। तिष्ठ भो यज्ञदत्त३ इह'। दूर से बुलाने, रोने या गाने इत्यादि में ही इस प्रकृतिभाव का नियम नहीं किया गया है, क्योंकि नाटक इत्यादि में भी इनका प्रयोग होने से ये अनियत कहे जाते हैं। दूर से बुलाने, गाने तथा रोने में प्लुत का प्रयोग लोकव्यवहार के अनुसार सिद्ध होता है।

## ३५. गान्धर्वे प्लुतसंज्ञा

**त्रिमात्रायां दूराह्वाने गाने च प्लुता ज्ञेयाः** (१/३/४)।

त्रिमात्रोच्चारणे दूराह्वाने गाने च प्लुता ज्ञेयाः। यथा – त्रिमात्रोच्चारणे –

| | | |
|---|---|---|
| । | ।। | ।।। |
| स | स | स |

**।। इति वेदान्तदर्शन - व्याकरण - सङ्गीतादि - नानाशास्त्रविशारद - ठाकुरोपाधिक - श्रीमद्धरकुमारज - सङ्गीतनायक - श्रीमच्छौरीन्द्र - कृत - गान्धर्ववृत्तौ सन्धौ तृतीयः पादः समाप्तः ।।**

## [ हिन्दी-अनुवाद ] सङ्गीतशास्त्र में प्लुतसंज्ञा

तीन मात्राओं के प्रयोग में, दूर से बुलाने तथा गाने में किसी भी स्वर की प्लुतसंज्ञा होती है। जैसे तीन मात्राओं के उच्चारण में –

| | | |
|---|---|---|
| । | ।। | ।।। |
| स | स | स |

## टिप्पणी- ३६

पाणिनीय और कलाप दोनों ही व्याकरणों में प्लुत का प्रकृतिभाव किया गया है, स्वर के पर में रहने पर। यहाँ विशेष ज्ञातव्य यह है कि पाणिनि ने त्रिमात्रिक अच् की प्लुतसंज्ञा मानी है-"**ऊकालोऽज्झ्रस्वदीर्घप्लुतः**" (पा० १/२/२७), परन्तु कलापचन्द्रकार सुषेण विद्याभूषण के अनुसार कहीं पर भी प्लुत को त्रिमात्रिक नहीं दिखाया गया है। अतः दीर्घ को ही प्लुत मानना चाहिये। सामान्यतया पाणिनीय व्याकरण के अतिरिक्त भी प्रायः व्याकरणशास्त्र में प्लुत को त्रिमात्रिक ही माना जाता

है। एक विवरण[१] के अनुसार तो प्लुत को चतुर्मात्रिक भी मानने के लिये कहा गया है। विशेषत: 'ए' और 'ओ' जब प्लुत होते हैं तो उनके विषय में प्लुत को चतुर्मात्रिक भी मानना उचित हो सकता है, परन्तु वहाँ सिद्धान्त त्रिमात्रिक प्लुत का ही स्थापित किया जाता है। कलापचन्द्रकार ने प्लुत के स्वरूपत: उपदेश की बात कहकर उसे स्वीकार नहीं किया है। वस्तुत: ऐसा होने पर भी यजु:प्रातिशाख्य आदि में उसे जो स्वरूपत: त्रिमात्रिक के रूप में पढ़ा गया है, उसे देखकर तो कलापचन्द्रकार का वचन प्रमादपूर्ण ही कहा जा सकता है।

सङ्गीतशास्त्र में स्वर की की गई प्लुतसंज्ञा व्याकरणशास्त्रसम्मत ही कही जा सकती है।

**सन्धिप्रकरण-तृतीय पाद**
**समाप्त ।**



१. द्र०, म० भा० ८/२/१०६; पा० व्या० शा० ता०, पृ० ५२-५३, १९९-२०० ।

# अथ सन्धिप्रकरणम् , चतुर्थः पादः

## ३६. कलापे तृतीयवर्णादेशः

**वर्गप्रथमाः पदान्ताः स्वरघोषवत्सु तृतीयान्** (१/४/१) ।

***(दुर्गवृत्तिः)***

वर्गप्रथमाः पदान्ताः स्वरघोषवत्सु तृतीयानापद्यन्ते ।

यथा – वाक् + अत्र = वागत्र, षट् + गच्छन्ति = षड् गच्छन्ति इत्यादि ।

[ **पाठा०** - वर्गप्रथमा इति किम् ? भवानाहं । पदान्ता इति किम् ? शकनीयम् । स्वरघोषवत्स्विति किम् ? वाक्पूताः, षट् कुर्वन्ति ] ।

**[ हिन्दी-अनुवाद ] कलापव्याकरण में वर्गीय प्रथम वर्णों का तृतीयवर्णादेश**

स्वर तथा घोषवत्सञ्ज्ञक वर्णों के परे रहते पदान्तवर्ती वर्गीय प्रथम (क, च, ट, त, प) वर्ण तृतीय वर्ण (ग, ज, ड, द, ब) हो जाते हैं। जैसे – वाक् + अत्र = वागत्र, षट् + गच्छन्ति = षड् गच्छन्ति इत्यादि।

## ३६. गान्धर्वे षड्जस्वरसन्धिः

**वर्गप्रथमस्तृतीयेन** (१/४/१) ।

वर्गप्रथमषड्जस्वरस्तद्वर्गतृतीयेन सह मिलित्वा सन्धिर्भवति । यथा –




**[ हिन्दी-अनुवाद ] सङ्गीतशास्त्र में वर्गप्रथम षड्जस्वर की सन्धि**

वर्गप्रथम में षड्ज स्वर उस वर्ग के तृतीय से मिलकर सन्धिभाव को प्राप्त होता है । जैसे –




## टिप्पणी- ३७

कलापव्याकरण के अनुसार पद के अन्त में वर्तमान वर्गीय प्रथम वर्णों (क्-च्-ट्-त्-प्) के स्थान पर क्रमशः तृतीय वर्ण (ग्-ज्-ड्-द्-ब्) हो जाते हैं, यदि स्वरसंज्ञक वर्ण (अ-आ-इ-ई-उ-ऊ-ऋ-ॠ-ऌ-ॡ-ए-ऐ-ओ-औ) अथवा घोषसंज्ञक वर्ण (ग्-घ्-ङ्-ज्-झ्-ञ्-ड्-ढ्-ण्-द्-ध्-न्-ब्-भ्-म्-य्-र्-ल्-व्-ह्) पर में रहें तो।

पाणिनीय व्याकरण के अनुसार "**झलां जशोऽन्ते**" (८/२/३९) सूत्र

प्रवृत्त होता है। इसके अर्थ को जानने के लिये सर्वप्रथम 'झल्-जश्'[१] प्रत्याहारों का सम्यग् ज्ञान तथा स्थान-प्रयत्न[२]-विवेक* अपेक्षित होता है और इस प्रकार पाणिनीय प्रक्रिया में कृत्रिमता के कारण दुर्बोधता अधिक प्रतीत होती है, जबकि कलापीय प्रक्रिया में लोकव्यवहार का आश्रय लिये जाने से सरलता हो सकती है।

### *आभ्यन्तर—बाह्यप्रयत्नज्ञापनचक्र

| आभ्यन्तरप्रयत्न | स्पृष्ट | | | ईषत्स्पृष्ट | ईषद्विवृत | | विवृत | संवृत |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| संज्ञा | स्पर्श | | | अन्तःस्थ | ऊष्म | | स्वर | |
| | | | | | | | उदात्त<br>अनुदात्त<br>स्वरित | |
| व्यञ्जन, स्वर | क ख<br>प फ<br>च छ<br>ट ठ<br>त थ | ग ङ<br>ब म<br>ज ञ<br>ड ण<br>द न | घ<br>भ<br>झ<br>ढ<br>ध | य<br>व<br>र<br>ल | श<br>ष<br>स ह | | अ इ ए<br>उ ओ<br>ऋ ऐ<br>ऌ औ | प्रयोग में ह्रस्व 'अ' |
| बाह्यप्रयत्न | अ.प्रा.म.प्रा. | अ. प्रा. | म.प्रा. | अल्प | म.प्रा. | म.प्रा. | अल्प्राण | अल्पप्राण |
| | विवार<br>श्वास<br>अघोष | संवार<br>नाद<br>घोष | संवार<br>नाद<br>घोष | संवार<br>नाद<br>घोष | विवार<br>श्वास<br>अघोष | संवार<br>नाद<br>घोष | संवार<br>नाद<br>घोष | संवार<br>नाद<br>घोष |

१. वर्णसमाम्नाय-सूत्र (१४), प्रत्याहारविधायक तथा इत्-लोप-विधायक सूत्रों के ज्ञान के अनन्तर ही किसी प्रत्याहार का बोध होता है।

२. झल् वर्ण २४ हैं-झ्-भ्-घ्-ढ्-ध्-ज्-ब्-ग्-ड्-द्-ख्-फ्-छ्-ठ्-थ्-च्-ट्-त्-क्-प्-श्-ष्-स्-ह्, जबकि जश् वर्ण केवल ५ ही हैं-ज्-ब्-ग्-ड्-द्। किसी भी वर्ग के सभी वर्णों का स्थान एक ही होता है। स्पृष्ट प्रयत्न 'क्' से लेकर 'म्' तक के सभी वर्णों का है। अतः बाह्यप्रयत्न 'अल्पप्राण' की समानता से प्रथम के स्थान में तथा 'संवार-नाद-घोष' की समानता से चतुर्थ के स्थान में 'जश्' होता है।

## ३७. कलापे पञ्चमवर्णादेशः

**पञ्चमे पञ्चमांस्तृतीयान्न वा** (१/४/२) ।

*(दुर्गवृत्तिः)*

वर्गप्रथमाः पदान्ताः पञ्चमे परे पञ्चमानापद्यन्ते तृतीयान्न वा । यथा – वाक् + मती = वाङ्मती, वाग्मती । षट् + मुखानि = षण्मुखानि, षड् मुखानि । तत् + नयनम् = तन्नयनम्, तद् नयनम् । त्रिष्टुप् + मिनोति = त्रिष्टुम्मिनोति, त्रिष्टुब् मिनोति ।

[ **पाठा०** - पदान्ते धुटां प्रथमे सति – दृशन्नयनम् , ज्ञानभुन्नाथो वा । व्यवस्थितविभाषया प्रत्ययपञ्चमे नित्यं पञ्चमो भाषायाम् । वाङ्मयम् , यन्मात्रम् ] ।

## [ हिन्दी-अनुवाद ] कलापव्याकरण में वर्गीय पञ्चम वर्णादेश

वर्गीय पञ्चम वर्णों के परे रहते पदान्तवर्ती वर्गीय प्रथम वर्ण वर्गीय पञ्चम अथवा तृतीय वर्ण हो जाते हैं । जैसे – वाक् + मती = वाङ्मती, वाग्मती। षट् + मुखानि = षण्मुखानि, षड् मुखानि। तत् + नयनम् = तन्नयनम् , तद् नयनम्। त्रिष्टुप् + मिनोति = त्रिष्टुम्मिनोति, त्रिष्टुब्मिनोति ।

## ३७. गान्धर्वे षड्जस्वरसन्धिः

**प्रथमस्तृतीयपञ्चमाभ्यां त्रिस्रयोगे** (१/४/२) ।

वर्गप्रथमषड्जस्वरस्तद्वर्गतृतीयपञ्चमाभ्यां सह त्रिस्रयोगे मिलित्वा सन्धिर्भवति । यथा —




## [ हिन्दी-अनुवाद ] सङ्गीतशास्त्र में वर्गप्रथम षड्जस्वर की सन्धि

वर्गप्रथम में षड्ज स्वर उस वर्ग के तृतीय-पञ्चम वर्णों के साथ त्रिस्रयोग में मिलकर सन्धिभाव को प्राप्त होता है । जैसे –




## टिप्पणी- ३८

कलापकार ने 'वाक्+मती' तथा 'तत्+नयनम्' इस अवस्था में क् के स्थान में ग् तथा ङ् आदेश करके 'वाग्मती-वाङ्मती' एवं त् के स्थान में 'द्-न्' आदेश

करके 'तद्नयनम्-तन्नयनम्' शब्दरूप सिद्ध किये हैं। पाणिनि ने वैकल्पिक अनुनासिक-विधान से इन रूपों का साधुत्व बताया है-**"यरोऽनुनासिकेऽनुनासिको वा"** (अ० ८/४/४५)। पाणिनि का संज्ञापूर्वक यह निर्देश सुखार्थ माना जाता है। अनुनासिक एक महती संज्ञा है, जिससे उसकी अन्वर्थता सिद्ध होती है। फलतः वर्गीय पञ्चम वर्णों का स्थान कण्ठादि तथा नासिका भी सिद्ध होता है। सूत्रनिर्देश के अनुसार यर्-प्रत्याहार तथा अनुनासिक संज्ञा के अर्थावगम-हेतु अवश्य ही कुछ अतिरिक्त प्रयत्न करना पड़ता है, जिससे पाणिनीय निर्देश गौरवाधायक कहा जा सकता है।

सङ्गीतशास्त्र में वर्गप्रथम षड्जस्वर की सन्धि के साथ इसकी समानता कही जा सकती है ।

## ३८. कलापे छकारादेशः

**वर्गप्रथमेभ्यः शकारः स्वरयवरपरश्छकारं न वा** (१/४/३) ।

***(दुर्गवृत्तिः)***

वर्गप्रथमेभ्यः पदान्तेभ्यः परः शकारः स्वरयवरपरश्छकारमापद्यते न वा । यथा – वाक् + शूरः = वाक्छूरः, वाक्शूरः। षट् + श्यामाः = षट्छ्यामाः, षट् श्यामाः इत्यादि।

[ **पाठा०** - तच्छ्वेतम् , तच्श्वेतम् । त्रिष्टुप्छ्रुतम् , त्रिष्टुप्श्रुतम् । वर्गप्रथमेभ्य इति किम् ? प्राङ्शेते । स्वरयवरपर इति किम् ? वाक्श्लक्ष्णः, तच्श्मशानम् । लानुनासिकेष्वपीच्छन्त्यन्ये ] ।

## [ हिन्दी-अनुवाद ] कलापव्याकरण में शकार को छकारादेश

पदान्तस्थित वर्गीय प्रथम वर्णों से परवर्ती तथा 'स्वर वर्ण - य् - व् - र्' से पूर्ववर्ती शकार को विकल्प से छकारादेश होता है । यथा – वाक् + शूरः = वाक्छूरः, वाक्शूरः। षट् + श्यामाः = षट्छ्यामाः, षट् श्यामाः इत्यादि।

## ३८. गान्धर्वे ऋषभादिस्वरसन्धिः

**वर्गद्वितीयपञ्चमसप्तमाः** (१/४/३) ।

वर्गद्वितीयः ऋषभः, पञ्चमः पञ्चमः, सप्तमो निषादः । एते त्रयः स्वराः क्रमेण मिलित्वा त्रिस्त्रयोगे सन्धिर्भवति । यथा –



ऋ प नि

## [ हिन्दी-अनुवाद ] सङ्गीतशास्त्र में वर्गद्वितीय ऋषभादि स्वर की सन्धि

वर्गद्वितीय में ऋषभ, वर्गपञ्चम में पञ्चम तथा वर्गसप्तम में निषाद

स्वर क्रमशः एक दूसरे से मिलकर त्रिस्रयोग में सन्धिभाव को प्राप्त होते हैं। जैसे –




## टिप्पणी- ३९

पाणिनि का छकारादेशविधायक सूत्र है-"**शश्छोऽटि**" (८/४/६३)। इसके अनुसार पदान्तस्थ 'झय्' से परवर्ती शकार के स्थान में छकारादेश होता है, यदि 'अट्' प्रत्याहार पर में हो तो। ज्ञातव्य है कि पाणिनि के अनुसार 'झय्' प्रत्याहार में वर्गीय प्रथम-द्वितीय-तृतीय तथा चतुर्थ वर्ण (कुल २० वर्ण) सम्मिलित होते हैं, परन्तु 'तच्छिवः' रूप की सिद्धि के लिये प्रायः 'तद्+शिवः' स्थिति में श्चुत्व से द् के स्थान में ज् तथा "**खरि च**" (८/४/५४) से चर्त्वविधि द्वारा 'च्' आदेश करने के बाद ही "**शश्छोऽटि**" (८/४/६३) से छकारादेश करना पड़ता है। यदि श्चुत्व के बाद ही (चर्त्व से पूर्व) छकारादेश कर लिया जाय, तो भी वर्गीय प्रथम-तृतीय वर्णों से परवर्ती शकार के स्थान में छकारादेश उपपन्न हो जाता है, 'झय्' प्रत्याहारस्थ सभी वर्णों से परवर्ती शकार के स्थान में नहीं।

दूसरे यह कि 'अट्' प्रत्याहार में 'स्वर-य्-व्-र्' से अतिरिक्त 'ह्' वर्ण भी पठित है। 'ह्' के निमित्त होने पर छकारादेश का कोई उदाहरण नहीं देखा जाता। इस प्रकार पाणिनि के सूत्रनिर्देश में स्पष्टता प्रतीत नहीं होती। उसके सम्यग् ज्ञानार्थ पर्याप्त व्याख्यान की आवश्यकता होती है। इसके विपरीत कलापकार शर्ववर्मा के सूत्रनिर्देश में अधिक स्पष्टता के कारण उसमें अर्थलाघव सन्निहित है, जिससे ज्ञानगौरव नहीं हो पाता।

'वाक्श्लक्षणः, तच्श्मशानम्' आदि प्रयोगों में भी कुछ आचार्य शकार के स्थान में छकारादेश करना चाहते हैं। उसे ध्यान में रखकर वृत्तिकार दुर्गसिंह ने कहा है-'लानुनासिकेष्वपीच्छन्त्यन्ये'। तदनुसार 'वाक्छ्लक्ष्णः, तच्छ्मशानम्' भी शब्दरूप साधु माने जायेंगे। पाणिनीय व्याकरण में भी कात्यायन का एतादृश वचन है— छत्वममीति वाच्यम्। सङ्गीतशास्त्रीय ऋषभादि स्वर की सन्धि के साथ इसकी समानता स्वीकार करना विशेष मननीय है।

## ३९. कलापे पूर्वचतुर्थवर्णादेशः

**तेभ्य एव हकारः पूर्वचतुर्थं न वा** (१/४/४)।

***(दुर्गवृत्तिः)***

तेभ्य एव वर्गप्रथमेभ्यः पदान्तेभ्यः परो हकारः पूर्वचतुर्थमापद्यते न वा। यथा

– वाक् + हीनः = वाग्घीनः, वाग्हीनः। अच् + हलौ = अज्झलौ, अज्हलौ इत्यादि ।
[ **पाठा०** - षड्ढलानि, षड् हलानि। तद्धितम् , तद्हितम् । ककुब्भासः, ककुब्हासः । हकार इति किम् ? तत्कृतम् । तेभ्योग्रहणं स्वरयवरपरनिवृत्त्यर्थम् । तेन वाग्ह्लादयति एवेति तृतीयमतव्यवच्छेदार्थम् ] ।

## [ हिन्दी-अनुवाद ] कलापव्याकरण में हकार को पूर्व चतुर्थवर्णादेश

पदान्तवर्ती वर्गीय प्रथम वर्णों से परवर्ती हकार को विकल्प से पूर्वचतुर्थ वर्णादेश होता है । जैसे – वाक् + हीनः = वाग्घीनः, वाग्हीनः। अच् + हलौ = अज्झलौ, अज्हलौ इत्यादि ।

## ३९. गान्धर्वे षड्जस्वरसन्धिः

**वर्गप्रथमो मध्यमधैवताभ्याम्** (१/४/४) ।

वर्गप्रथमः षड्जस्वरो मध्यमधैवताभ्यां सह मिलित्वा त्रिस्त्रयोगे सन्धिर्भवति।

यथा –




## [ हिन्दी-अनुवाद ] सङ्गीतशास्त्र में षड्जस्वर का सन्धिभाव

वर्गप्रथम में षड्ज स्वर मध्यम - धैवत स्वरों के साथ मिलकर त्रिस्त्रयोग में सन्धिभाव को प्राप्त होता है । जैसे –




## टिप्पणी-४०

कलापकार के अनुसार 'वाक+हीनः, अच्+हलौ, षट्+हलानि, तत्+हितम्, ककुप्+हासः' इस स्थिति में हकार से पूर्ववर्ती 'क, च्, ट्, त्, प्' वर्ण पठित हैं। इनके चतुर्थ वर्ण क्रमशः 'घ्, झ्, ढ्, ध्, भ्' होते हैं। ये ही वर्ण हकार के स्थान में आदेशतः प्रवृत्त हो जाते हैं, जिससे 'वाग्घीनः, अज्झलौ, षड्ढलानि, तद्धितम्, ककुब्भासः' शब्दरूप सिद्ध होते हैं।

पाणिनि के निर्देशानुसार हकार के स्थान में पूर्वसवर्णादेश प्रवृत्त होता है। सावर्ण्यज्ञान के लिये स्थान तथा प्रयत्नों को मिलाना पड़ता है। आभ्यन्तर प्रयत्नों से कार्यसिद्धि न होने पर बाह्य प्रयत्नों का भी आश्रय लेना पड़ता है। इसीलिये

'वाक+हरिः' इस स्थिति में घोषवान्, नादवान्, महाप्राण तथा संवृत प्रयत्न वाले हकार का सवर्ण वर्गीय चतुर्थ वर्ण 'घ्' सिद्ध होता है। फलतः 'वाग्घरिः' प्रयोग निष्पन्न हो पाता है। इसी प्रकार अन्यवर्गीय वर्णों के भी सम्बन्ध में समझ लेना चाहिये। इससे पाणिनीय व्याकरण के अनुसार सावर्ण्यज्ञान के लिए जो विशेष उद्यम करना पड़ता है, उससे शब्दसिद्धि में कुछ कठिनाई ही उपस्थित होती है, सरलता नहीं। पाणिनीय सूत्रनिर्देश में 'झय्' प्रत्याहार का पढ़ा जाना भी असौकर्य का बोधक है—**''झयो होऽन्यतरस्याम्''** (पा० ८/४/६२)।

कातन्त्रसूत्रकार ने सूत्र में 'एव' शब्द का उपादान किसी तृतीय मत के निरासार्थ किया है। तृतीय मत प्रायः पाणिनीय आदि व्याकरणों में देखा जाता है। कातन्त्रकार उसे स्पष्टरूप में स्वीकार नहीं करना चाहते। अतः 'एव' पद से उसी का निषेध करना उन्हें अभीष्ट है—ऐसा वृत्तिकार के उल्लेख से समझना चाहिये।

कुछ विद्वानों के विचार से 'अज्झलौ'' प्रयोग में ''चवर्गदृगादीनां च'' (२/३/४८) से चकार के स्थान में गकारादेश हो जाना चाहिए, क्योंकि उसकी प्राप्ति कोई निषेधक नहीं है। इस प्रकार यदि गकारादेश हो जाय तो प्रकृत सूत्र (तेभ्य एव हकारः पूर्वचतुर्थं न वा-१/४/४) से 'ह्' के स्थान में 'घ्' आदेश उपपन्न होगा। ऐसी स्थिति में 'अज्झलौ' शब्दरूप सिद्ध नहीं किया जा सकता । उसका साधुत्व अक्षुण्ण रूप में बनाये रखने के लिये विद्वानों का यह उत्तर द्रष्टव्य है—

**साहचर्याच्चवर्गस्य क्विबन्तेन दृगादिना।**
**अज्झलादौ न गत्वं स्याज् ज्ञापकं च सिजाशिषोः।।**

(द्र०, वं० भा०)

अर्थात् **''चवर्गदृगादीनां च''** (२/३/४८) सूत्र में दृग्-शब्द क्विबन्त है, उसके साहचर्य से ऐसे ही चवर्ग के स्थान में गकारादेश होगा, जो क्विबन्त या तादृश अन्य शब्द हो। यहाँ 'अच्'-शब्द क्विबन्त नहीं है। अतः गकारादेश भी नहीं होता है। फलतः 'अज्झलौ' का साधुत्व निर्बाध बना रहता है।

इस सूत्र में किये गये 'नवा'-शब्दग्रहण के विषय में भी इस प्रकार विचार किया गया है कि पूर्व सूत्र से ही 'नवा' की अनुवृत्ति यहाँ सुलभ है, अतः इस सूत्र में 'नवा' शब्द नहीं पढ़ना चाहिये । यदि यह कहा जाय कि उत्तर सूत्र में 'नवा' की अनुवृत्ति के निषेधार्थ 'नवा'-पद पढ़ा गया है तो फिर यह शङ्का होती है कि **''पञ्चमे पञ्चमांस्तृतीयान् नवा''** (१/४/२) इस सूत्र से 'नवा'-पद की अनुवृत्ति निर्बाध होने पर भी पुनः अग्रिम, सूत्र **''वर्गप्रथमेभ्यः शकारः स्वरयवरपरश्छकारं न वा''** (१/४/३) में 'नवा'-पद पढ़ने की क्या आवश्यकता है ?

इस पर यह निर्णय किया जाता है कि यहाँ दो विभाषाओं के मध्य में पठित विधि को नित्य मानने के लिये ऐसा किया गया है—'उभयोर्विभाषयोर्मध्ये यो विधिः स नित्यः' (का० परि०७८)। फलतः **'वर्गप्रथमेभ्यः शकारः स्वरयवरपरश्छकारं न वा'** (१/४/३) यह विधि नित्य मानी जा सकती है।

सङ्गीतशास्त्रीय षड्ज स्वर की सन्धि के साथ उक्त की समानता में सङ्गीतशास्त्रमर्मज्ञ विद्वान् ही प्रमाण हो सकते हैं ।

## ४०. कलापे पररूपम्

**पररूपं तकारो लचटवर्गेषु** (१/४/५) ।

***(दुर्गवृत्तिः)***

तकारः पदान्तो लचटवर्गेषु परतः पररूपमापद्यते । यथा – तत् + लुनाति = तल्लुनाति । तत् + चरति = तच्चरति । तत् + छादयति = तच्छादयति । तत् + जयति = तज्जयति, तत् + टीका = तट्टीका ।

[ **पाठा०-** तज्झासयति, तञ्ञकारेण, तट्टीकनम् , तट्ठकारेण, तड्डीनम् , तड्ढौकते, तण्णकारेण । पदान्ते धुटां प्रथमे सति तज्जयः, दृशल्लेखा, ज्ञानभुट्टीकनम् इति । लचटवर्गेष्विति किम् ? तत्पचति ] ।

## [ हिन्दी-अनुवाद ] कलापव्याकरण में तकार को पररूप

'ल - चवर्ग - टवर्ग' के परे रहते पदान्तवर्ती तकार को पररूप आदेश होता है। जैसे – तत् + लुनाति = तल्लुनाति । तत् + चरति = तच्चरति । तत् + छादयति = तच्छादयति । तत् + जयति = तज्जयति, तत् + टीका = तट्टीका ।

## ४०. गान्धर्वे पररूपम्

**उदात्तसप्तकः पररूपं वर्गान्तरम्** (१/४/५) ।

उदात्तसप्तको वर्गः पररूपं वर्गान्तरमापद्यते । यथा – उदात्तसप्तकस्यानुदात्तस्वरितसप्तकाभ्यां सह मेलनं भवति ।

## [ हिन्दी-अनुवाद ] सङ्गीतशास्त्र में पररूप का विधान

उदात्तसप्तक वर्ग को वर्गान्तररूप पररूपविधान होता है, जैसे – उदात्तसप्तक का अनुदात्तसप्तक एवं स्वरितसप्तक के साथ जो सम्मिलन होता है, वह पररूपविधान है ।

## टिप्पणी-४१

'तत्+लुनाति, तत्+चरति, तत्+छादयति' आदि स्थिति में कलापकार के निर्देशानुसार पदान्तवर्ती तकार को पररूप होता है। अतः यदि पर में 'ल्' वर्ण होगा तो 'त्' को भी 'ल्' आदेश हो जायेगा। फलतः 'तल्लुनाति' आदि प्रयोग निष्पन्न

होंगे। पाणिनीय व्याकरण के अनुसार चवर्ग के परवर्ती होने पर पूर्ववर्ती 'त्' को 'च्' आदेश, **"स्तोः श्चुना श्चुः"** (८/४/४०) सूत्र से टवर्ग के परवर्ती होने पर 'त्' को 'ट्' आदेश, **"ष्टुना ष्टुः"** (८/४/४१) सूत्र से तथा लकार के परवर्ती होने पर **"तोर्लि"** (८/४/६०) सूत्र से लकारादेश प्रवृत्त होता है।

इस प्रकार पाणिनीय निर्देश में तीन सूत्रों के होने से शब्दगौरव स्पष्ट है। परन्तु इन शब्दों की साधुत्वप्रक्रिया के परिमाण में समानता इसीलिये कही जा सकती है कि कलापकार के अनुसार 'तच्छादयति, तज्झासयति' इत्यादि प्रयोगों में तकार के स्थान में छकारादेश पररूप करने के बाद **"पदान्ते धुटां प्रथमः"** (३/८/१) सूत्र से 'छ्' के स्थान में 'च्' आदेश भी करना पड़ता है और पाणिनीय प्रक्रिया के अनुसार 'तज्जयति, तड्डीनम्' इत्यादि स्थलों में 'त्' के स्थान में **"झलां जशोऽन्ते"** (८/२/३९) से 'द्' आदेश करने के बाद ही श्चुत्व या ष्टुत्व होगा **(स्तोः श्चुना श्चुः** ८/४/४०, **ष्टुना ष्टुः** ८/४/४१)।

'तद्+जयः, दृशद्+लेखा, ज्ञानबुध्+टीकनम्' में 'द्' तथा 'ध्' वर्णों के होने पर उनका पररूप कैसे हो सकता है। पररूप न होने पर अभीष्ट शब्दों की सिद्धि नहीं होगी। इसके समाधान में वृत्तिकार दुर्गसिंह ने कहा है कि ऐसे सभी स्थलों में सर्वप्रथम **"पदान्ते धुटां प्रथमः"** (३/८/१) से तकारादेश होगा और तब प्रकृत सूत्र से पररूप करने पर 'तज्जयः, दृशल्लेखा, ज्ञानभुट्टीकनम्' रूप निष्पन्न होंगे।

सङ्गीतशास्त्र में कोई एक स्वरवर्ग जो दूसरे वर्ग के रूप को प्राप्त कर लेता है-उसे पररूप मानकर कलापव्याकरण की प्रक्रिया से पर्याप्त साम्य दिखाने का प्रयत्न किया गया है।

## ४१. कलापे द्विर्वचनम्

**ङणना ह्रस्वोपधाः स्वरे द्विः** (१/४/७)।

*(दुर्गवृत्तिः)*

ङणनाः पदान्ता ह्रस्वोपधाः स्वरे परे द्विर्भवन्ति । यथा – क्रुङ् + अत्र = क्रुङ्ङत्र । सुगण् + अत्र = सुगण्णत्र । पचन् + अत्र = पचन्नत्र ।

[ **पाठा०** - ङणना इति किम् ? किमत्र । पदान्ता इति किम् ? वृत्रहणौ । ह्रस्वोपधा इति किम् ? प्राङास्ते ] ।

## [ हिन्दी-अनुवाद ] कलापव्याकरण में द्वित्वविधान

स्वर वर्णों के परे रहते ह्रस्वोपध पदान्तवर्ती 'ङ् - ण् - न् ' वर्णों को द्वित्व होता है । जैसे – क्रुङ् + अत्र = क्रुङ्ङत्र । सुगण् + अत्र = सुगण्णत्र । पचन् + अत्र = पचन्नत्र ।

## ४१. गान्धर्वे द्विगुणभावः

**मध्यमे सप्तैकस्थास्त्रिस्राः सप्तकान्तरेण द्विः** (१/४/७)।

मध्यमे ग्रामे कृते एकसप्तकस्थितास्त्रिस्राः त्रिस्रयोगविशिष्टाः स्वराः सप्तकान्तरेण सह मिलित्वा द्विर्द्विगुणा भवन्ति । यथा –




## [ हिन्दी-अनुवाद ] सङ्गीतशास्त्र में द्विगुणभाव

मध्यम ग्राम के होने पर एक सप्तक में स्थित त्रिस्रयोगविशिष्ट स्वर अन्य सप्तक के साथ मिलकर द्विगुण हो जाते हैं। जैसे –




## टिप्पणी-४२

'क्रुङ्+अत्र, सुगण्+अत्र, पचन्+अत्र' इस अवस्था में कलापकार ह्रस्व उपधा वाले 'ङ् - ण् - न्' वर्णों का द्वित्व करके 'क्रुङ्ङत्र, सुगण्णत्र' तथा 'पचन्नत्र' शब्दरूपों की सिद्धि करते हैं। पाणिनि के अनुसार यहाँ क्रमशः ङुट्, णुट्, नुट् आगम होते हैं-**"ङमो ह्रस्वादचि ङमुण् नित्यम्"** (८/३/३२)। इन आगमों के टित् होने के कारण **"आद्यन्तौ टकितौ"** (१/१/४६) परिभाषासूत्र, इत्संज्ञाविधायक तथा लोपविधायक सूत्रों के जानने की भी आवश्यकता होती है। इसके परिणामस्वरूप पाणिनीय प्रकिया में दुरूहता और गौरव सुस्पष्ट है, जबकि कातन्त्रीय प्रक्रिया में सरलता और लाघव।

यदि सूत्ररचना पर ध्यान दिया जाय तो भी पाणिनि की शब्दावली क्लिष्ट प्रतीत होती है। क्योंकि पहले तो 'ङम्' प्रत्याहार का ज्ञान, तदनन्तर उसके अन्त में 'उट्' शब्द पठित होने से उसका 'ङ्-ण्-न्' के साथ अन्वय करके 'ङुट्-णुट्-नुट्' यह अर्थ करना सरलता का परिचायक नहीं हो सकता।

सङ्गीतशास्त्र के अनुसार मध्यम ग्राम में किसी स्वर को अन्य सप्तक के साथ मिलकर किया गया द्विगुणविधान कलापशास्त्रीय प्रक्रिया से साम्य रखता है।

## ४२. कलापे शकारादेशः

**नोऽन्तश्चछयोः शकारमनुस्वारपूर्वम्** (१/४/८)।

*(दुर्गवृत्तिः)*

नकारः पदान्तश्चछयोः परयोः शकारमापद्यते अनुस्वारपूर्वम् । यथा – भवान् + चरति = भवांश्चरति, भवान् + छादयति = भवांश्छादयति ।

[ **पाठा०** - भवांश्च्यवते, भवांश्छ्यति । व्यवस्थितवास्मरणात् 'प्रशान् चरति' । एवमुत्तरत्रापि। तथान्तो विरतिरिति । तेन त्वन्तरसि ] ।

## [ हिन्दी-अनुवाद ] कलापव्याकरण में नकार को शकारादेश

'च् + छ्' के परे रहते पदान्तवर्ती नकार को अनुस्वारपूर्वक शकारादेश होता है। जैसे – भवान् + चरति = भवांश्चरति, भवान् + छादयति = भवांश्छादयति इत्यादि ।

## ४२. गान्धर्वे मध्यमादि-स्वरसन्धिः

**म नि ऋश्च मग्रामपूर्वम्** (१/४/८) ।

मध्यमग्रामपूर्वम् मध्यम - कोमलनिषाद - ऋषभाश्च त्रयः स्वराः परस्परं मिलित्वा त्रिस्त्रयोगे सन्धयो भवन्ति । यथा –




## [ हिन्दी-अनुवाद ] सङ्गीतशास्त्र में मध्यमादि स्वरों की सन्धि

मध्यमग्रामपूर्वक मध्यम - कोमलनिषाद तथा ऋषभ ये तीनों स्वर परस्पर मिलकर त्रिस्त्रयोग में सन्धिभाव को प्राप्त होते हैं। जैसे –




## टिप्पणी-४३

'भवान्+चरति, भवान्+छादयति, भवान्+च्यवते, भवान्+छ्यति' इस अवस्था में पाणिनीय प्रक्रिया के अनुसार "**नश्छव्यप्रशान्**" (८/३/७) से नकार के स्थान में 'रु' आदेश, "**अत्रानुनासिकः पूर्वस्य तु वा**" (८/३/२) से वैकल्पिक अनुनासिक, पक्ष में "**अनुनासिकात् परोऽनुस्वारः**" (८/३/४) से अनुस्वारागम, "**खरवसानयोर्विसर्जनीयः**" (८/३/१५) से विसर्गादेश, "**विसर्जनीयस्य सः**" (८/३/३४) से विसर्ग को सकार तथा "**स्तोः श्चुना श्चुः**" (८/४/४०) से शकारादेश होता है।

कातन्त्रीय प्रक्रिया के अनुसार 'न्' के स्थान में केवल अनुस्वारपूर्वक 'श्' आदेश किये जाने पर ही उक्त रूपों की निष्पत्ति मानी जाती है। दोनों प्रक्रियाओं में से पाणिनीय प्रक्रिया विस्तृत होने के कारण दुर्बोध भी हो सकती है, परन्तु कातन्त्रीय प्रक्रिया में संक्षेप और सरलता सन्निहित होने से लाघव स्पष्ट है।

१. **"तेभ्य एव हकारः पूर्वचतुर्थं न वा"** (१/४/४) इस सूत्र में पठित 'वा' को व्यवस्थितविभाषा के रूप में माने जाने के कारण 'प्रशान् चरति' इत्यादि में 'न्' को अनुस्वारपूर्वक शकारादेश नहीं होता। अग्रिम **"टठयोः षकारम्, तथयोः सकारम्"** (१/४/९, १०) सूत्रों में भी व्यवस्थितविभाषा के आश्रयण से 'प्रशाण्टीकते, प्रशान्तरति' में मूर्धन्य षकार तथा दन्त्य सकारादेश 'न्' के स्थान में प्रवृत्त नहीं होते।

२. प्रकृतसूत्रपठित 'अन्त' शब्द का अर्थ विरति या अवसान माना जाता है, जिसके फलस्वरूप 'त्वन्तरसि' में 'न्' के स्थान में अनुस्वारपूर्वक सकारादेश नहीं होता। वस्तुतः इसे **"तथयोः सकारम्"** (१/४/१०) सूत्र की व्याख्या में दिखाया जाना चाहिये। सङ्गीतशास्त्रीय तीन स्वरों का सन्धिभाव को प्राप्त होना प्रकृत विषय से अवश्य ही साम्य रखता है ।

## ४३. कलापे षकारादेशः

**ठठयोः षकारम्** (१/४/९) ।

***(दुर्गवृत्तिः)***

नकारः पदान्तष्ठठयोः परयोः षकारमापद्यते अनुस्वारपूर्वम् । यथा – भवान् + टीकते = भवांष्टीकते, भवान् + ठकारेण = भवांष्ठकारेण ।

## [ हिन्दी-अनुवाद ] कलापव्याकरण में नकार को षकारादेश

'ट् - ठ्' के परे रहते पदान्तवर्ती नकार को अनुस्वारपूर्वक मूर्धन्य षकारादेश होता है । जैसे – भवान् + टीकते = भवांष्टीकते, भवान् + ठकारेण = भवांष्ठकारेण इत्यादि ।

## ४३. गान्धर्वे त्रिस्त्रयोगः

**गे गधाभ्यां निषादस्त्रिस्त्रयोगम्** (१/४/९) ।

गे गान्धारे ग्रामे कृते गान्धारकोमलधैवताभ्यां सह निषादो मिलित्वा त्रिस्त्रयोगमापद्यते । यथा –



## [ हिन्दी-अनुवाद ] सङ्गीतशास्त्र में निषादस्वर का त्रिस्त्रयोग

गान्धारग्राम के करने पर गान्धार-कोमल धैवत स्वरों के साथ मिलकर निषाद स्वर त्रिस्त्रयोग को प्राप्त होता है । जैसे –




## टिप्पणी-४४

'भवान्+टीकते, भवान्+ठकारेण' इस अवस्था में कातन्त्रकार 'न्' के स्थान में अनुस्वारपूर्वक 'ष्' आदेश करके 'भवांष्टीकते, भवांष्ठकारेण' आदि शब्दरूप सिद्ध करते हैं। पाणिनि के अनुसार यहाँ भी न् को रु, रु को विसर्ग, विसर्ग को स्, स् को ष् आदेश तथा अनुस्वार-अनुनासिक प्रवृत्त होते हैं। इस प्रकार पाणिनीय प्रक्रिया में गौरव स्पष्टतया परिलक्षित होता है। सङ्गीतशास्त्र में त्रिस्त्रयोग के साथ इसकी समानता स्वीकार की गई है।

## ४४. कलापे सकारादेशः

**तथयोः सकारम्** (१/४/१०) ।

*(दुर्गवृत्तिः)*

नकारः पदान्तस्तथयोः परयोः सकारमापद्यते अनुस्वारपूर्वम् । यथा – भवान् + तरति = भवांस्तरति, भवान् +थुडति = भवांस्थुडति ।

[ **पाठा०** - पुंस्कोकिलः, पुंस्खननम् । पुंश्चकोरः, पुंश्छत्रम् । पुंष्टिट्टिभः, सुपुंश्चरति । पुंसोऽशिट्यघोषविषये संयोगान्तलोपस्यानित्यत्वाद् यथाप्राप्तमेव । अशिडिति किम् ? पुंसरः ] ।

## [ हिन्दी-अनुवाद ] कलापव्याकरण में नकार को सकारादेश

'त् + थ् ' वर्णों के परे रहते पदान्तवर्ती नकार को अनुस्वारपूर्वक सकारादेश होता है । जैसे – भवान् + तरति = भवांस्तरति, भवान् +थुडति = भवांस्थुडति इत्यादि ।

## ४४. गान्धर्वे त्रिस्त्रयोगः

▲ ▲
**ऋगौ धैवतेन त्रिस्त्रम्** (१/४/१०) ।

गान्धारे ग्रामे कृते कोमलऋषभगान्धारौ परस्परं मिलित्वा धैवतेन सह त्रिस्त्रयोगमापद्येते । यथा –




**[ हिन्दी-अनुवाद ] सङ्गीतशास्त्र में ऋषभादि स्वर का त्रिस्त्रयोग**

गान्धार ग्राम के करने पर कोमल ऋषभ तथा गान्धार स्वर परस्पर मिलकर कोमल धैवत के साथ त्रिस्त्रयोग को प्राप्त करते हैं। जैसे –




## टिप्पणी-४५

'भवान्+तरति, भवान्+ थुडति' इत्यादि स्थलों में कलापकार 'न्' के स्थान में ही साक्षात् अनुस्वारपूर्वक 'स्' आदेश करते हैं। इसी प्रकार 'भवांस्तरति, भवांस्थुडति' प्रयोग सिद्ध होते हैं। पाणिनि के अनुसार 'न्' के स्थान में रु-आदेश, रु के स्थान में विसर्ग, विसर्ग के स्थान में सकारादेश तथा अनुस्वार-अनुनासिक होने पर उक्त रूप निष्पन्न होते हैं। इससे पाणिनीय प्रक्रिया में गौरव स्पष्टतया परिलक्षित होता है। 'पुंस्कोकिलः, पुंस्खननम्, पुंश्चकोरः, पुंश्छत्रम्, पुंष्टिट्टिभः, सुपुंश्चरति' इत्यादि प्रयोगों की सिद्धि के लिये पाणिनीय व्याकरण में सूत्र है-"**पुमः खय्यम्परे**" (पा० ८/३/६)। आचार्य शर्ववर्मा ने इसके लिये पृथक् सूत्र नहीं बनाया है। अतः दुर्गसिंह आदि व्याख्याकारों का अभिमत यह है कि शिड्भिन्न अघोष के पर में रहने पर 'पुमन्स्' शब्द में प्राप्त संयोगान्तलोप अनित्य माना जाता है। तदनुसार 'पुमांश्चासौ कोकिलश्च' इस विग्रह तथा 'पुमन्स्+कोकिलः' इस अवस्था में "**व्यञ्जनान्तस्य यत्सुभोः**" (२/५/४) सूत्र द्वारा अतिदेश, "**पुंसोऽन्शब्दलोपः**" (२/२/४०) से अन् का लोप, संयोगान्तलोप की अनित्यता से "**संयोगान्तस्य लोपः**" (२/३/५४) सूत्र से संयोगान्त 'स्' के लोप का निषेध, "**मनोरनुस्वारो धुटि**" (२/४/४४) से म् को अनुस्वार, "**रेफसोर्विसर्जनीयः**" (२/३/६३) से 'स्' को विसर्ग एवं "**अनव्ययविसृष्टस्तु सकारं कपवर्गयोः**" (२/५/२९) से विसर्ग को 'स्' आदेश करने पर 'पुंस्कोकिलः' रूप सिद्ध होता है। 'पुंश्चकोरः, पुंश्छत्रम्, सुपुंश्चरति' में "**विसर्जनीयश्चे छे वा शम्**" (१/५/१) सूत्र से विसर्ग के स्थान में शकारादेश, 'पुंष्टिट्टिभः' में "**टे ठे वा षम्**" (१/५/२) से मूर्धन्य षकारादेश प्रवृत्त होता है।

'पुंसर:' में शिट् के पर में होने के कारण संयोगान्तलोप का निषेध नहीं होता। अत: सलोप तथा 'म्' को अनुस्वारादेश होने पर 'पुंसर:' रूप साधु होता है।

ऐसी मान्यता है कि वसन्त ऋतु में पुरुष-कोकिल के ही स्वर में विशेष माधुर्य रहता है, स्त्री-कोकिल में नहीं। यह भी प्रसिद्ध है कि कोकिल अपने अण्डे काक-नीड में रख देते हैं और इस प्रकार कोकिल-शावकों का पालन-पोषण कौओं द्वारा किया जाता है । इसीलिये इनका 'परभृत:' यह भी एक नाम हैं । परन्तु पुरुषशावकों का पालन-पोषण स्वयं कोकिल माता-पिता ही करते हैं या जिस पुरुष-शावक का पालन-पोषण कोकिल माता-पिता द्वारा किया जाता है, उसी के स्वर में विशेष माधुर्य उत्पन्न होता है। बँगला-टीकाओं में एतद्विषयक एक श्लोक उपलब्ध होता है—

**संवर्धितः पितृभ्यां य एकः पुरुषशावकः।**
**पुंस्कोकिलः स विज्ञेयः परपुष्टो न कर्हिचित्।।**

सङ्गीतशास्त्र में तीन स्वरों का जो त्रिस्रयोग होता है, उससे इसकी समानता का रहस्य सङ्गीतमर्मज्ञ ही समझ सकते हैं ।

## ४५. कलापे लकारादेशः

**ले लम्** (१/४/११) ।

*(दुर्गवृत्तिः)*

नकार: पदान्तो ले परे लमापद्यते अनुस्वारहीनम् । यथा – भवान् +लुनाति = भवाँल्लुनाति, भवान् + लिखति = भवाँल्लिखति ।

[ **पाठा०** - कारहीनत्वादनुनासिकम् ] ।

## [ हिन्दी-अनुवाद ] कलापव्याकरण में नकार को लकारादेश

लकार के परे रहते पदान्तवर्ती नकार को अनुस्वाररहित लकारादेश होता है । जैसे – भवान् +लुनाति = भवाँल्लुनाति, भवान् + लिखति = भवाँल्लिखति।

## ४५. गान्धर्वे निषादस्वरसन्धिः

**गतीव्रमाभ्यां निषादः** (१/४/११) ।

गान्धारे ग्रामे कृते कोमलगान्धार - तीव्रमध्यमाभ्यां सह निषादो मिलित्वा त्रिस्रयोगे सन्धिर्भवति । यथा –



## [ हिन्दी-अनुवाद ] सङ्गीतशास्त्र में निषाद स्वर की सन्धि

गान्धार ग्राम करने पर कोमल गान्धार तथा तीव्र मध्यम स्वर के साथ मिलकर त्रिस्त्रयोग में निषाद स्वर सन्धिभाव को प्राप्त होता है । यथा –




## टिप्पणी-४६

'भवान्+लुनाति, भवान्+लिखति' इत्यादि स्थलों में कलापकार के निर्देशानुसार 'न्' को सानुनासिक 'ल्' आदेश होकर 'भवाँल्लुनाति, भवाँल्लिखति' आदि शब्दरूप निष्पन्न होते हैं। पाणिनि ने ऐसे स्थलों में परसवर्णादेश का विधान किया है— "**तोर्लि**" (८/४/६०)। पाणिनीय और कलाप दोनों में ही साक्षात् सानुनासिक आदेश विहित नहीं है, व्याख्या के बल पर ही सानुनासिक लकारादेश उपपन्न हो पाता है। पाणिनीय व्याख्याकार कहते हैं कि स्थानी नकार यत: अनुनासिक है- "**मुखनासिकावचनोऽनुनासिक:**" (१/१/८), अत: परसवर्ण लकारादेश भी सानुनासिक ही होगा-'विद्वान् लिखतीति स्थिते नकारस्य स्थानिनोऽनुनासिकस्य परसवर्णो लकारो भवन् आन्तर्यादनुनासिक एव लकारो भवतीत्यर्थ:' (बा०म० ८/४/६०)।

कलाप-सूत्रों के वृत्तिकार दुर्गसिंह ने कहा है कि उपर्युक्त सूत्रों में (१/४/८, ९, १०) 'कार' के साथ वर्णों का पाठ किया गया है, प्रकृत सूत्र में 'ल' के साथ 'कार' पठित नहीं है । आचार्य का यह विशेष निर्देश ही अनुनासिक 'ल्' को सूचित करता है-"**कारहीनत्वादनुनासिकम्**" (कात०वृ० १/४/४१)। कलाप के अनुसार उच्चरित वर्ण के स्वरूप का अवबोध कराने के लिये दो प्रत्यय निर्दिष्ट हैं—कार एवं त्। यदि आचार्य को ल-वर्ण के अनुनासिकरहित स्वरूप का अवबोध कराना अभीष्ट होता तो वे 'ल्' के साथ कार का भी पाठ अवश्य करते। न करने का यही उद्देश्य हो सकता है कि उन्हें यहाँ सानुनासिक लकार करना अभीष्ट है, जैसा कि प्रयोगों में देखा भी जाता है। इन दो कार्यों की उभयत्र समानता होने पर भी पाणिनि का सावर्ण्यज्ञान अवश्य ही गौरवाधायक कहा जा सकता है।

सङ्गीतशास्त्र में कोमल गान्धार तथा तीव्रमध्यम के साथ मिलकर निषादस्वर की जो त्रिस्त्रयोग में सन्धि होती है, उससे इसकी समानता बताई गई है।

## ४६. कलापे ञकारादेशः

**ज - झ - ञ - शकारेषु ञकारम्** (१/४/१२) ।

***(दुर्गवृत्तिः)***

नकारः पदान्तो ज - झ - ञ - शकारेषु परतो ञकारमापद्यते । यथा – भवान् + जयति = भवाञ्जयति, भवान् + झासयति = भवाञ्झासयति, भवान् + ञकारेण = भवाञ्ञकारेण ।

[ **पाठा०** - भवाञ्शेते । पदमध्ये चटवर्गादेश इति ज - झ - ञ - शकारेषु ञकारविधानम् ] ।

### [ हिन्दी-अनुवाद ] कलापव्याकरण में नकार को ञकारादेश

'ज् - झ् - ञ् - श्' के परे रहते पदान्तवर्ती नकार को ञकारादेश होता है । जैसे – भवान् + जयति = भवाञ्जयति, भवान् + झासयति = भवाञ्झासयति, भवान् + ञकारेण = भवाञ्ञकारेण, भवाञ्शेते इत्यादि ।

## ४६. गान्धर्वे चतुरस्त्रयोगः

**षगपषड्जाश्चतुरस्त्रयोगम्** (१/४/१२) ।

षड्ज - गान्धार - पञ्चमाः पुनः षड्जश्च - एते चत्वारः स्वराः प्रत्येकं मिलित्वा यथाक्रमं चतुरस्त्रयोगमापद्यन्ते । यथा –




### [ हिन्दी-अनुवाद ] सङ्गीतशास्त्र में चतुरस्त्रयोग की प्राप्ति

षड्ज - गान्धार - पञ्चम तथा पुनः षड्ज ये चार स्वर परस्पर मिलकर क्रमशः चतुरस्त्रयोग को प्राप्त होते हैं । जैसे –




## टिप्पणी-४७

'भवान्+जयति, भवान्+झासयति, भवान्+ञकारेण, भवान्+शेते' इत्यादि स्थलों में कलापकार 'न्' के स्थान में 'ञ्' आदेश करके 'भवाञ्जयति, भवाञ्झासयति, भवाञ्ञकारेण, भवाञ्शेते' आदि रूप सिद्ध करते हैं। यहाँ पाणिनि ने श्चुत्व-विधान किया है-**"स्तोः श्चुना श्चुः"** (८/४/४०)। ज्ञातव्य है कि चवर्ग के अन्तर्गत आने

वाले 'च्-छ्-ज्-झ्-ञ्' इन पाँचों वर्णों के परवर्ती होने पर पदान्तवर्ती नकार के स्थान में ञकारादेश के उदाहरण पाणिनीय व्याकरण में नहीं मिलते। अत: पाणिनीय निर्देश की अपेक्षा कलाप का निर्देश अधिक विशद कहा जा सकता है।

कलापव्याकरण के कारक-प्रकरण में एक सूत्र है-"तवर्गश्चटवर्गयोगे चटवर्गौ" (२/४/४६)। इस सूत्र से चवर्ग के परवर्ती होने पर तवर्ग के स्थान में चवर्गादेश होता है। इसी के निर्देशानुसार ज्, झ् एवं ञ् वर्णों के पर में रहने पर 'न्' के स्थान में 'ञ्' आदेश किया जा सकता है। यदि ऐसा स्वीकार कर लिया जाय तो फिर केवल शकार के परवर्ती होने पर ही नकार को ञकारादेश करना अवशिष्ट रह जाता है । तदर्थ "शे ञकारम्" इतना ही सूत्र करना आवश्यक है । इस पर वृत्तिकार ने समाधान दिया है—"पदमध्ये चटवर्गादेश इति जझञशकारेषु ञकारविधानम्" (कात०वृ० १/४/१२)। अर्थात् कारक-प्रकरणीय (२/४/४६) सूत्र की प्रवृत्ति पद के मध्य में होती है। मध्यवर्ती तवर्ग के स्थान में चवर्गादेश उपपन्न होता है। जैसे-'राज्ञः, मज्जति' इत्यादि। यहाँ पदान्तस्थ 'न्' के स्थान में 'ञ्' आदेशविधानार्थ प्रकृत सूत्र यथावत् रूप में बनाना उचित ही है। सङ्गीतशास्त्र में षड्जादि चार स्वरों का जो चतुरस्रयोग होता है, उसके साथ इसकी समानता बताई गई है।

## ४७. कलापे णकारादेशः

**डढणपरस्तु णकारम्** (१/४/१४) ।

*(दुर्गवृत्तिः)*

डढणाः परे यस्मादिति । डढणपरो नकारो णत्वमापद्यते । यथा – भवान् + डीनम् = भवाण्डीनम् , भवान् + ढौकते = भवाण्ढौकते, भवान् + णकारेण = भवाण्णकारेण ।

[ **पाठा०** - तुशब्दो वानिवृत्त्यर्थः ] ।

## [ हिन्दी-अनुवाद ] कलापव्याकरण में नकार को णकारादेश

'ड् - ढ् - ण्' के परे रहते पदान्तवर्ती नकार को णकारादेश होता है । जैसे – भवान् + डीनम् = भवाण्डीनम् , भवान् + ढौकते = भवाण्ढौकते, भवान् + णकारेण = भवाण्णकारेण ।

## ४७. गान्धर्वे चतुरस्रयोगः

**ऋमधऋषभाश्चतुरस्रयोगम्** (१/४/१४) ।

ऋषभ - मध्यम - धैवताः पुनः ऋषभश्च - एते चत्वारः स्वराः परस्परं मिलित्वा यथाक्रमं चतुरस्रयोगमापद्यन्ते । यथा –




**[ हिन्दी-अनुवाद ] सङ्गीतशास्त्र में चतुरस्त्रयोग की प्राप्ति**

ऋषभ - मध्यम - धैवत तथा पुनः ऋषभ ये चार स्वर क्रमशः परस्पर मिलकर चतुरस्त्रयोग को प्राप्त करते हैं । जैसे –




## टिप्पणी - ४८

'भवान्+डीनम्, भवान्+ढौकते, भवान्+णकारेण' इस स्थिति में कलाप एवं पाणिनीय दोनों ही व्याकरणों के अनुसार 'न्' के स्थान में णकारादेश प्रवृत्त होता है। कलाप के अनुसार ड्, ढ् एवं ण् वर्ण के पर में होने के कारण न् के स्थान में ण्-आदेश एवं पाणिनीय व्याकरण में टवर्ग का योग होने के कारण तवर्ग के स्थान में टवर्गादेश का विधान किया जाता है। इस प्रकार प्रयोगसिद्धि में कोई बाधा या जटिलता तो उपस्थित नहीं होती, परन्तु पाणिनि का 'तवर्ग-टवर्ग' यह सामान्य निर्देश सभी उदाहरणों के अभाव में अवश्य ही चिन्त्य प्रतीत होता है।

१. 'डढणपरः' शब्द का अर्थ 'डढणेभ्यः परः' नहीं है, किन्तु 'डढणाः परे यस्मात्' यह माना जाता है। अर्थात् यहाँ तत्पुरुष समास न होकर बहुव्रीहि समास दिखाया गया है। यदि बहुव्रीहि समास ही यहाँ इष्ट हो तो फिर 'डढणेषु' ऐसा पाठ किया जाना चाहिये। इस पर व्याख्याकारों ने अपना अभिमत स्पष्ट करते हुये कहा है कि सूत्रकार ने ऐसा इसलिये किया है कि तत्पुरुष समास के अनुसार 'षण्णवतिः, षण्णगरी' आदि स्थलों में भी णकारादेश सम्पन्न हो जाय, क्योंकि 'षड्+नवतिः, षड्+नगरी' में 'न्' से परवर्ती 'ड्' नहीं है, किन्तु 'ड' से पर में नकार विद्यमान है। अतः केवल बहुव्रीहि समास मानने पर 'षण्णवतिः' आदि स्थलों में णकारादेश नहीं हो सकता। ऐसी स्थिति में भी णकारादेश प्रवृत्त हो जाय, अतः उभयसमासविहित 'डढणपरः' यह पद पढ़ा गया है।

२. सूत्रस्थ 'तु' शब्द का प्रयोजन वैकल्पिक विधान की निवृत्ति बताया गया है । अर्थात् पूर्ववर्ती सूत्र "शि न्चौ वा" (१/४/१३) में वा-शब्द पठित है । उसकी अनुवृत्ति प्रकृत सूत्र में आयेगी, जिसके फलस्वरूप णकारादेश भी विकल्प से प्रवृत्त होगा, जो यहाँ अभीष्ट नहीं है। अतः उसके निरासहेतु 'तु' शब्द का पाठ किया है।

सङ्गीतशास्त्र में ऋषभादि चार स्वरों का जो चतुरस्रयोग होता है, उसके साथ इसकी समानता सिद्ध होती है।

## ४८. कलापे अनुस्वारादेशः

**मोऽनुस्वारं व्यञ्जने** (१/४/१५) ।

*(दुर्गवृत्तिः)*

मकारः पुनरन्त्यो व्यञ्जने परे अनुस्वारमापद्यते । यथा – त्वं यासि, त्वं रमसे ।

[ **पाठा०** - अन्त इति किम् ? गम्यते । अनुस्वार इति संज्ञापूर्वको विधिरनित्यः, तेन सम्राट् , सम्राजौ ] ।

## [ हिन्दी-अनुवाद ] कलापव्याकरण में मकार को अनुस्वारादेश

व्यञ्जन वर्ण के परे रहते पदान्तवर्ती मकार को अनुस्वार आदेश होता है। जैसे – 'त्वं यासि, त्वं रमसे' इत्यादि ।

## ४८. गान्धर्वे यन्त्रसाधनप्रयोगः

**प्रयोजनमेषां यन्त्रे** (१/४/१५) ।

एषां द्विस्र - त्रिस्र - चतुरस्र - प्रभृतियोगानां यन्त्रसाधने प्रत्येकं प्रयोजनम्भवति ।

## [ हिन्दी-अनुवाद ] सङ्गीतशास्त्र में 'द्विस्र' इत्यादि का यन्त्रसाधन में प्रयोजन

इन 'द्विस्र -त्रिस्र - चतुरस्र' इत्यादि योगों में से प्रत्येक का यन्त्रसाधन में प्रयोग होता है ।

## टिप्पणी- ४९

'त्वम्+यासि, त्वम्+रमसे' इस स्थिति में दोनों ही व्याकरणों में 'म्' के स्थान में अनुस्वारादेश होता है, तथापि कलापव्याकरण के विधान में कार्यी मकार का प्रथमान्त तथा कार्य अनुस्वार का द्वितीयान्त निर्देश किया गया है। पूर्वाचार्यों की यही पद्धति (शैली) थी।

इसके विपरीत पाणिनि कार्यी का षष्ठ्यन्त तथा कार्य का प्रथमान्त निर्देश करते हैं। ऐसा देखा जाता है कि 'सम्राट्, सम्राजौ' आदि स्थलों में 'म्' के स्थान में अनुस्वारादेश प्रवृत्त नहीं होता है। एतदर्थ पाणिनीय व्याकरण में तो **''मो राजि समः क्वौ''** (पा० ८/३/२५) सूत्र बनाया गया है, जिसके अनुसार क्विप्-प्रत्ययान्त 'राज्' शब्द के परवर्ती रहने पर 'सम्' के मकार को मकार ही होता है, परन्तु कलापव्याकरण में ऐसा सूत्र नहीं है, जिससे वृत्तिकार दुर्गसिंह ने इसका समाधान प्रकारान्तर से इस प्रकार किया है कि संज्ञापूर्वक की गई विधि अनित्य होती है-

'संज्ञापूर्वको विधिरनित्यः' (कालापपरि० सू० ३८)। इस सूत्र में अनुस्वार यह निर्देश संज्ञापूर्वक है, अतः इस विधि के अनित्य होने के कारण 'सम्राट्' आदि स्थलों में अनुस्वारादेश नहीं होगा।

सङ्गीतशास्त्र में द्विस्र आदि योगों का यन्त्रसाधन में होने वाले प्रयोग के साथ इसका साम्य माना जाता है।

## ४९. कलापे वर्गीयपञ्चमवर्णादेशः

**वर्गे तद्वर्गपञ्चमं वा** (१/४/१६)।

***(दुर्गवृत्तिः)***

अन्त्योऽनुस्वारो वर्गे परे तद्वर्गपञ्चमं वाऽऽपद्यते। यथा – त्वङ्करोषि, त्वं करोषि। त्वञ्चरसि, त्वं चरसि। पुम्भ्याम्, पुंभ्याम्।

[**पाठा०** - वर्ग इति किम्? त्वं लुनासि]।

### [हिन्दी-अनुवाद] कलापव्याकरण में अनुस्वार का वर्गीय पञ्चम वणदिश

वर्गीय वर्ण के परे रहते पदान्तवर्ती अनुस्वार के स्थान में विकल्प से वर्गीय पञ्चम वर्ण आदेश होता है ' जैसे – 'त्वङ्करोषि, त्वं करोषि। त्वञ्चरसि, त्वं चरसि। पुम्भ्याम्, पुंभ्याम्' इत्यादि।

## ४९. गान्धर्वे वर्गान्तरसंयोगः

**श्रुत्यादेरभेदं नित्यवर्गौ वर्गान्तरेण** (१/४/१६)।

श्रुत्यादे॒र्भेदं कृत्वा यद्वर्गो यस्मिन्निरूपितस्तद्वर्गो वर्गान्तरेण सह नित्यसंयोगो भवति। प्रयोजनमस्य यथोचितस्थाने ज्ञातव्यमिति।

**।। इति वेदान्तदर्शन - व्याकरण - सङ्गीतादि - नानाशास्त्रविशारद - ठाकुरोपाधिक - श्रीमद्धरकुमारज - सङ्गीतनायक - श्रीमच्छौरीन्द्र - कृत - गान्धर्ववृत्तौ सन्धौ चतुर्थः पादः समाप्तः ।।**

### [हिन्दी-अनुवाद] सङ्गीतशास्त्र में वर्ग का वर्गान्तर के साथ नित्य संयोग

श्रुति आदि का अभेद करके जो वर्ग जिसमें दिखाया जाता है = निरूपित किया जाता है, उस वर्ग का वर्गान्तर के साथ नित्य संयोग होता है। इसका प्रयोजन यथोचित स्थान में जानना चाहिये।

### टिप्पणी - ५०

'त्वम्+करोषि, त्वम्+चरसि, पुम्+भ्याम्' इस स्थिति में 'म्' के स्थान में **"मोऽनुस्वारं व्यञ्जने"** (१/४/१५) से अनुस्वार आदेश तथा प्रकृत सूत्र **"वर्गे तद्वर्गपञ्चमं वा"** (१/४/१६) से अनुस्वार के स्थान में परवर्ती वर्गीय वर्ण का

वर्गीय पञ्चम वर्ण आदेश होकर 'त्वङ्करोषि, त्वञ्चरसि, पुम्भ्याम्' शब्दरूप निष्पन्न होते हैं। पक्ष में वर्गीय पञ्चम वर्ण आदेश न होने पर 'त्वं करोषि, त्वं चरसि, पुंभ्याम्' रूप भी साधु माने जाते हैं। पाणिनीय व्याकरण में भी **"मोऽनुस्वारः"** (८/३/२३) से अनुस्वारादेश तथा **"वा पदान्तस्य"** (८/४/५९) से वैकल्पिक परसवर्णादेश होकर उक्त रूप सिद्ध होते हैं। क्, च् तथा भ् वर्णों के परवर्ती होने पर पूर्ववर्ती अनुस्वार के स्थान में यदि क्रमशः ङ्, ञ् तथा म् आदेश करना हो तो कवर्ग, चवर्ग तथा पवर्ग का पञ्चम वर्ण आदेश करना अधिक सुविधाजनक कहा जा सकता है, परसवर्णादेश-विधान की अपेक्षा। उदाहरणार्थ यदि 'त्वङ्करोषि' को लिया जाय, तो निम्नाङ्कित के अनुसार स्थान-प्रयत्न मिलाने के बाद ही यह निश्चय किया जा सकता है कि कवर्ग के परवर्ती होने पर पूर्ववर्ती अनुस्वार के स्थान में 'ङ्' आदेश उपपन्न होगा—

| | |
|---|---|
| स्थान | वर्ण |
| नासिका | अनुस्वार (म्-स्थानिक)। |
| कण्ठ | क्, ख्, ग्, घ्, ङ् |
| नासिका | ङ् |
| प्रयत्न | वर्ण |
| (आभ्यन्तर) स्पृष्ट | क्, ख्, ग्, घ्, ङ्, म् (अनुस्वार)। |
| (बाह्य) अल्पप्राण, संवार, नाद, घोष | ग्, ङ्, म् (अनुस्वार)। |

उपर्युक्त स्थिति में स्थान- प्रयत्नों को मिलाकर देखने पर यह विदित होता है कि बाह्य प्रयत्नों में भी प्रत्येक वर्ग के दो-दो वर्ण समान प्रयत्न वाले रह जाते हैं। आभ्यन्तर प्रयत्न में तो वर्गीय पाँचों वर्णों का स्पृष्ट ही प्रयत्न होता है। बाह्य प्रयत्न के अनुसार 'ग्' को हटाने के लिये नासिका-स्थान का आश्रय लेना पड़ता है। यतः अनुस्वाररूप स्थानी वर्ण का स्थान नासिका है और वह कवर्गीय वर्णों में से केवल 'ङ्' का ही होता है। अन्य प्रथम-द्वितीयादि वर्णों का नहीं। अतः कवर्ग के परवर्ती होने पर अनुस्वार के स्थान में 'ङ्' ही परसवर्ण होता है। यह विधि पाणिनीय व्याकरण की है। सामान्यतया किसी भी वर्ग के पञ्चम वर्ण को जानने की अपेक्षा परसवर्ण विधि से पञ्चम वर्ण जानना अत्यन्त प्रयत्नसाध्य है।

सङ्गीतशास्त्र में किसी एक वर्ग का वर्गान्तर के साथ जो नित्य संयोग बताया गया है, उससे कलापव्याकरण की विधि के साथ सादृश्य दिखाने का प्रशंसनीय प्रयास है।

**सन्धिप्रकरण-चतुर्थ पाद समाप्त ।**

●

# अथ नामचतुष्टयवृत्तिः

## प्रथमः पादः

## ५०. कलापे लिङ्गसंज्ञा

**धातुविभक्तिवर्जमर्थवल्लिङ्गम्** (२/१/१) ।

*(दुर्गवृत्तिः)*

अर्थोऽभिधेयम् । धातुविभक्तिवर्जमर्थवल्लिङ्गसंज्ञं भवति । यथा-वृक्षः, कुण्डम्, कुमारी, डित्थः, राजपुरुषः, औपगवः, कारकः ।

[ **पाठा०** - धातुविभक्तिवर्जमिति किम् ? अहन्, वृक्षान् । अर्थवदिति किम् ? वृक्ष इति व्-ऋ-क्-षामेकैकशो मा भूत्, राजन्नित्युन्मत्तवचनस्य च । लिङ्गप्रदेशाः "लिङ्गान्तनकारस्य" (२/३/५६) इत्येवमादयः ] ।

## [ हिन्दी-अनुवाद ] कलापव्याकरण में लिङ्गसंज्ञा

सूत्रपठित 'अर्थ' शब्द से यहाँ अभिधेय ग्राह्य है । धातु-विभक्ति को छोड़कर अर्थवान् शब्द की लिङ्गसंज्ञा होती है ।

जैसे – 'वृक्षः, कुण्डम्, कुमारी, डित्थः, राजपुरुषः, औपगवः, कारकः' इत्यादि पदों में 'वृक्ष-कुण्ड' आदि की लिङ्गसञ्ज्ञा होगी।

## ५०. गान्धर्वे नामसंज्ञा

**मात्रावर्जस्वरो नाम** (२/१/१) ।

मात्रावर्जितस्वरो नामसंज्ञो भवति । यथा–'स - ऋ - ग - म - प - ध - नि'। एते मात्राहीनाः स्वरा नामसंज्ञा ज्ञेयाः ।

**स्वरस्थायिकालरूपं मात्रा ।**

एकमात्रादिरूपेण स्वरस्थायिकालरूपं चिह्नं मात्रासंज्ञम्भवति । यथा-

I, II, III, ँ, •, ×, ○, *

## [ हिन्दी-अनुवाद ] सङ्गीतशास्त्र में नामसंज्ञा

मात्रारहित स्वर की नाम संज्ञा होती है । जैसे–'स, ऋ, ग, म, प, ध, नि'। इन मात्राहीन स्वरों की नामसंज्ञा समझनी चाहिये ।

**मात्रासंज्ञा**

एक मात्रा आदि के रूप में स्वर को बनाये रखने वाले काल के बोधक चिह्न की मात्रा संज्ञा होती है, जैसे—I, II, III, ँ, •, ×, ○ , * ।

